महत्त्व दिया। उन्हीं की सलाह से मैंने डार्विन, लायल (L,
लूइज़ (Lewes) और वौग्ट (Vogt) की किताबें प६
और पीसारेव के कुछ प्रसिद्ध लेख भी देखे। परन्तु इस
के विषयों से अनभिज्ञ होने के कारण अधिक न समझ सका
मेरे चाचा और एक दूसरे सज्जन गौलौव्न्या प्रजा-सत्तावादी
और धार्मिक, सामाजिक तथा जाति-गत विद्वेषों से।
बिल्कुल मुक्त थे। वे विश्व-व्यापी सार्वजनिक शिक्षा,
लम्बी श्रम और स्त्रियों के समान अधिकार के पक्षपाती थे।
सादगी से जीवन विताना पसन्द करते थे। मेरे
जो परिवार के लोगों में सबसे अधिक शिक्षित और समझदा
थे, मेरी पहनी हुई सुनहली अँगूठी और तरह-तरह की फैश
के कपड़ों को देखकर हँसते थे। वे कहते—"प्यारी वीरा
बताओ तो सही कि बालियों के रूप में तुम्हारे कानों में कित
पौंड अनाज लटक रहा है!" पास ही में कहीं से इसका उत्त
मिलता—"अठारह सौ पौंड (साढ़े बाईस मन)!" फिर चाच
पूछते—"तुम्हारे इन सुन्दर ऊनी कपड़ों से कितने कुशल ज
तैयार हो सकती है?" इसी तरह के वे बहुत से प्रश्न करते थे
यह खयाल करके कि विद्यालय में मेरे मन में सामाजिक सुख
और धन की कामना पैदा कर दी गई है, मेरे सम्बन्धी अक्सर
कहा करते कि मुझे किसी बूढ़े मालदार आदमी के साथ शादी
करनी चाहिए। मेरा खयाल है कि वे पहले मेरे सम्बन्ध में बहुत
अच्छी राय नहीं रखते थे। यही कारण था कि मुझे अपने बार

मे झूठी चापलूसी की बातें सुनने को मिलीं। इस प्रकार की बातें मुझे बहुत कडवी लगीं और मुझे चोट भी लगी। एक रात को मेरी नींद उचट गई। गर्मी के दिन थे। घर का हर एक आदमी उस वक्त सो रहा था। परन्तु घर की दो स्त्रिया छज्जे पर बैठी बातें कर रही थीं। उनमे एक हमारी मौसी वैरेनका (Varenka) थी और दूसरी चचेरी बहिन, जो कैज़ाँ से हमारे पास आई थी। वे मेरी बहिन लिडीआ और मेरे सम्बन्ध में बातें कर रही थीं। मौसी ने कहा—"लिडीआ बहुत सुन्दरी होगी और कुछ कर दिखायेगी। परन्तु वीरा एक सुन्दर गुडिया है। वह उस सुन्दर सुर्ख लालटेन की तरह है जो एक कमरे के कोने में लटकी हुई शोभा देती है। केवल देखने में सुन्दर है, पर है असल में गुणहीन।"

यह बातें सुनकर मे अपना सर तकिया पर लगाकर खूब रोई। मैंने उस समय सोचा कि गुणवती कैसे बनूँ।

मेरे चाचा चर्नीशैव्स्की, डौब्रोलीयूबौव* और पीसारैव ऐसे विद्वानों के प्रशसक थे। उन्होंने मुझे पीसारैव की बहुत कम पुस्तकें पढने को दीं। मैं चर्नीशैव्स्की को अच्छी तरह समझ भी नहीं सकी। अपने घर में हम सार्वजनिक प्रश्नों पर खूब बात चीत करते थे। बातचीत में इस बात पर बडा महत्त्व दिया जाता था कि जीवन, अपने और परिवार ही के झगडों में न

* १८३६–१८६१—साहित्य-समालोचक और साहित्य क्षेत्र में चर्नीशैव्स्की का सहयोगी।

लगकर, समाज की सेवा में लगना चाहिए। विद्यालय समय मेरे दिमाग में किसी भी तरह के सामाजिक और रा नैतिक विचार नहीं थे। मेरा मानसिक क्षेत्र बिल्कुल अछूता औ विशुद्ध था। उसमें विज्ञान और ज्ञान के लिए आदर तथा प्राप्त करने की भावनाएँ पल्लवित हो सकती थीं। उसी भूमि राज्य प्राप्त करने और सामाजिक काम करने की कामना भी हो सकती थी। यही भावनाएँ मेरी मानसिक भूमि में उन बी से उपन उठीं जो इच्छा से, और कुछ अनिच्छा से, मेरे आ पास रहनेवाले सम्बन्धियों ने बोये थे।

## मेरी प्रवृत्ति

जबसे मैं विद्यालय से ग्रेजुएट होकर निकली, तबसे यहा १ महीन बीत गये। बिना किसी उद्देश के, एकान्त ग्राम-जीवन में असन्तुष्ट रहने लगी। मैं सोचने लगी कि मुझे अब करना चाहिए? किसी नाट्य शाला के रङ्ग-मञ्च पर जाऊँ, अथ स्कूल मास्टरों में शामिल होजाऊँ? पहला काम मेरे मन मे व्यर्थ और अनिश्चित-सा जँचता था और दूसरे के लिए बिल्कुल अनुपयुक्त थी। इसका अनुभव मुझे तब हुआ जब मैं अपनी बहिन ईव्जीनिया को स्कूल के लिए पढा रही थी।

विश्वविद्यालय की पढ़ाई की इच्छा करना उन दिनों स्त्रि के लिए बिल्कुल एक नई बात थी। सुसलोवा (Suslova) ज्यूरिच (Zurich) में डाक्टरी का डिप्लोमा प्राप्त कर लिय

था। वह चीड़ फाड़ का काम भी अच्छी तरह सीख गई थी। इस बात की खबर एक अखबार में निकली। इससे मुझे आगे पढ़ने के लिए एक रास्ता मिल गया। मुझे डाक्टरी पढ़ने की इच्छा हुई। लोगों की भलाई के ख्याल से गाँव मे डाक्टर बनकर रहने के लिए नहीं, और न "प्रायश्चित करते हुए एक अमीर आदमी" की भावना मे ही, मुझे डाक्टर बन जाने की धुन सवार हुई थी। इस प्रकार के विचार तो बाद में साहित्य के प्रभाव से बने थे। इस समय इस विचार के उत्पन्न करने वाली मेरी प्रवृत्ति थी।

उन जीवनोपयोगी शक्तियों ने, जिनका मुझे पता न था, पर जो मेरे रोम-रोम मे समा रही थीं, मुझे उत्तेजित किया और आज़ादी की मस्त बनादेने वाली सनसनी हृदय के बाहर आगई। जब मैंने जीवन के क्षेत्र मे पदार्पण किया तब यह अत्यधिक हर्ष ही था, जो मेरी मानव-सेवा की भावनाओं का वास्तविक साधन बना। मेरे मन में उत्साह की तरङ्गें उठ रही थी और कुछ काम करने की इच्छा होती थी। इस दशा में ऐसा जीवन, जो मेरे व्यक्तित्व की सार्वजनिक झलक स्पष्ट रूप से न दिखावे, ध्यान ही मे न आता था। शारीरिक और आध्यात्मिक दोनों दृष्टियों से, मैं अपने आपको, अपने मित्रों की अपेक्षा अधिक सुखी और प्रसन्न समझती थी। इस बात ने, तथा इस ख्याल ने भी कि मेरे पास रहने वाले लोग, औरों की अपेक्षा मुझ पर अधिक स्नेह करते हैं, मेरे मन मे कृतज्ञता की एक अपरिमित भावना उत्पन्न कर दी। कृतज्ञता की भावना किसके लिए थी? अपने मित्रों के

लिए जो मुझ पर स्नेह करते थे और जो मुझ से डाह न रख
थे। मेरे हृदय में कृतज्ञता का भाव था अपने अध्यापकों, मात
पिता तथा प्रत्येक व्यक्ति के लिए। सूरज और तारों के लिए भ
मेरे मन मे कृतज्ञता थी। यह सब इसीलिए कि, अध्यापकों
मुझे प्रथम श्रेणी प्राप्त करने मे यथाशक्ति सहायता दी थी, माँ
बाप ने मेरे कठिन तथा साहसी बचपन मे, बडी सावधानी
मेरी देख रेख की थी और मुझे उन्होंने वह हर एक चीज़ दे रख
थी, जो स्कूल से बाहर किसी लडकी को आनन्दित कर सकत
है। सूरज खेत के चारो ओर अपना सुनहला प्रकाश फैला रह
था और तारे रात को बाग के ऊपर चादर-सी ताने हुए सुन्द
दिखाई देते थे। ससार के आशीर्वादों के रूप मे, वास्तवि
जीवन के आशीर्वादों के लिए मैं किसी को धन्यवाद देना चाहत
थी। मैं कोई अच्छा काम करना चाहती थी—ऐसा अच्छा, ज
मेरा और दूसरों का भला करे।

एक गल्प-लेखक की कहानी मे आता है कि मैडौना ( Ma
donna ) नामकी एक महिला ने मन्दिर की छत पर खडे होक
दुनिया के लिए अपने हाथ बाहर फैला दिये थे। और उन हाथ
से निकले हुए सुनहली धागों से, उन लोगो को, जो प्रेम औ
सहानुभूति के इच्छुक थे, आश्रय और प्रकाश मिला था। य
चित्र उस अवस्था का हो सकता है, जिसे प्रत्येक स्वस्थ युव
शुभ घडियों में अपने जीवन क्षेत्र में प्रवेश करते समय स्वभाव
अनुभव करता है।

मेरे चारों ओर गाँव का वायुमण्डल था। यहाँ ग़रीबी, गन्दगी, रोग, और मूर्खता का राज्य था। परन्तु सुसलोवा (Suslova) के सेवा-मार्ग ने परोपकार के जो सुनहले तार मेरे हृदय में अङ्कित किये थे, वे गाँव के निवासियों तक पहुँचने लगे। सेवा और परोपकार की उन्हीं भावनाओं में मानव-समाज और हमारी मातृ भूमि की सेवा की भावना भी शामिल होने लगी।

सबसे पहले अपने चाचा से मैंने उपयोगितावाद का सिद्धान्त सुना। इस विषय पर उन्होंने मुझे एक लेख दिया। उन्होंने कहा—"अधिक से अधिक आदमियो की अधिक से अधिक भलाई करना" प्रत्येक व्यक्ति का उद्देश होना चाहिए। इस बात का मेरे ऊपर बहुत प्रभाव पडा। जिस बात से मैं पूर्णतया सहमत थी, चाचा ने उसीको शब्दों मे कह डाला। यह तो मेरे खयाल से बाहर था कि जिस बात को मैं सच मान लूँ उसके अनुसार काम न करूँ।

इन सब बातों का यह परिणाम अनिवार्य्य था कि मैं अपने परिवार के साथ गाँव के जिस शान्त वातावरण मे जीवन बिता रही थी, उससे अलग होजाऊँ। उस समय, में एक ऊँचे और दूरस्थ लक्ष्य के बिना, निकम्मा जीवन बिताने के विचार तक को सहन नहीं कर सकी। सुसलोवा (Suslova) ने मेरा कुछ भविष्य तो निश्चित कर दिया था। मैंने किसी विश्वविद्यालय में भरती होने के लिए अपना काम शुरू कर दिया। मेरा विचार था कि या तो मै किसी विदेशी विश्वविद्यालय मे भरती होजाऊँ,

या कैजा में। कहीं भी पढती, मुझे असल में पढना था। मैं डाक्टर होना चाहती थी और अपने ज्ञान को देहात में फैला हुई बीमारी, गरीबी और अज्ञान के दूर करने मे लगा देने का मेरी इच्छा प्रबल थी। परन्तु पिताजी ने मुझे विदेश जाने की आज्ञा इसलिए नही दी कि उन दिनों लडकियों का बाहर सामयिक कल्पना के बाहर था।

एक बार बडी खुशामद से मैंने पिताजी से पूछा—"शायद आप यह खयाल करते हैं कि मैं अपने उद्देश्य को पूरा न सकूँगी, और मुझमे उसे पूरा करने की सामर्थ्य नहीं है ?"

उन्होंने उत्तर दिया—"नही, मैं जानता हूँ कि यदि तुम एक काम की जिम्मेदारी अपने ऊपर ले लो, तो उसे पूरा कर डालोगी।"

मैं नहीं जानती कि इस प्रकार का विश्वास उनमे कैसे पैदा हो गया, परन्तु इसने मेरे आत्म निर्भरता के भाव को जरूर मजबूत कर दिया।

इससे भी अधिक महत्त्व की घटना वह थी, जो मेरे ग्रेजुएट होने के बाद पहले व ' हुई थी। मेरे सामने सुलझाने के लिए एक गम्भीर और जटिल समस्या थी। पिताजी बीमार थे। शाम का वक्त था। वह एक आरामकुर्सी पर बैठे हुए थे। मैं उनके पास ही बैठी हुई थी। मैंने अपनी बात कही और उनकी सम्मति पूछी।

पिताजी ने अपना मुँह फेर लिया और झुँझलाकर कहा—"मैं नहीं जानता।"

मैं उठ खड़ी हुई।

मैं सोचने लगी—"मैं क्यों बोली? मैंने क्यों उनसे कहा?" मैं बड़ी लज्जित हुई इसलिए कि, मैंने पिताजी के सामने अपना हृदय खोलकर रख दिया। तुरन्त ही मेरे मन में यह विचार उठा—"किसी व्यक्ति को अपना मार्ग स्वय ही निश्चित करना चाहिए।" उसी क्षण यह विचार मेरे हृदय मे सदा के लिए दृढ हो गया।

## नाच में

मैं किसी विश्वविद्यालय में जाने का विचार कर रही थी, परन्तु माँ-बाप, मुझे कैजाँ लेगये इसलिए कि, सामाजिक आनन्दों का मुझे प्रलोभन दिलायें; और मेरी दृढता की परीक्षा करें। वे उन्नतिशील व्यक्ति थे। परन्तु समाज मे यह चाल थी कि परिवार मे यदि कोई जवान लड़की हो तो वह लोगों के सामने लाई जाय। लोग उसे देखें और वह उन्हे अपनी चमक-दमक और हाव भाव दिखावे।

जिले में पिताजी से बहुत लोगों से जान पहचान थी। फिलीपौव नामका एक बूढ़ा जमींदार था। पिताजी की तरह वह भी स्थानीय मजिस्ट्रेट था। वह उनका मित्र था। वह बारहों महीने एकान्त में रहा करता था। उसकी स्त्री अपने बच्चों को पढाने लिखाने के अभिप्राय से कैजा में रहती थी। कैजां में फिलीपौव ने हमें अपनेघर ठहराने को निमन्त्रित किया। इसके फलस्वरूप जब दिसम्बर में हम रवाना हुए,

तब उसके परिवार के मेहमान बनने का अवसर हम मिला तभी कैजा में फिलीपोव के सबसे बडे लडके एलेक्सी वि रौविच (Alekse, Victorovich) से मेरा परिचय हुआ। वह कानून का पण्डित था। उस समय वह मजिस्ट्रेट के पद प काम कर रहा था। वह हमसे नित्य मिलता था। थियेटर, कुला पुरुषों की सभा और कमर्शल क्लब के नाच में वह बराबर साथ रहता था। उस समय तक, मैं पहले कभी थियेटर में न गई थी। मै कह नहीं सकती कि पहले पहल नाच मे शामिल हुई। वहाँ जाकर मैं अपने आपको भूल-सी गई मे प्रकाश से जगमगाती हुई नाट्य-शाला मे खडी हुई थी वहा मर्द-औरतों के जोडे बाजे की तानो के अनुसार नाच र थे। चारो ओर बहुत से सुन्दर स्त्री पुरुष खडे थे। मेरे लि सब अजनबी थे। मुझे वहा मालूम हुआ कि मैं निराली और अकेली सी हूँ। उस समय मैं रो भी सकती थी इतने ही में एलेक्सी तथा दूसरे नवयुवक मेरे चारों ओर वि आये, और मैं भी उस भीड में शामिल होकर डर और मुसीब सब भूल गई। आगे चलकर तो मैं बहुत साहसी होगई औ सामाजिक मनोरञ्जन की बातों मे कुछ कुछ रुचि भी बढने लगी कैजा मे हम बहुत दिनों तक न रहे। जब हम लौटकर गाँव शान्त वातावरण में आगये तब कैजा की सब बातें हवा होगई

उस घटना के थोडे दिन बाद ही एलेक्सी का कैजा से टैटीऊ को तबादिला होगया। वहाँ वह हमसे मिलते-जुलते रहते थे

न्होंने मेरे विचारो से सहमत होकर मेरे कार्य्यक्रम से पूरी सहानुभूति दिखाई। हम दोनों साथ-साथ पुस्तकें पढते थे और विश्व-विद्यालय में भरती होने के सम्बन्ध में हम दोनों का एक मत था। हम दोनों को परिचित हुए एक वर्ष भी न बीता था कि १८ अक्टूबर सन १८७० को निकीफौरोवो ( Nikiforovo ) के गिरजे मे हम दोनो की शादी होगई।

कुछ सप्ताह के बाद मेरे पिता का देहान्त होगया। इसके बहुत दिन पहले ही मेरी मा और दो बहिनें कैजा चली गई थी। वहा मेरे भाई पीटर और निकोलाई लडकों की एक प्राथमिक पाठशाला मे पढ रहे थे और बहिन लिडीआ विद्यालय मे अपनी पढाई का काम समाप्त कर रही थी। हम लोगों ने निकीफौरोवो में अपना घर बना लिया, और जिले की राजधानी हमें तनिक भी आकर्षित नहीं कर सकी।

शादी के बाद मेरे जीवन मे कोई परिवर्त्तन नही हुआ। अब मेरा विद्यालय में भरती होना बिल्कुल निश्चित था। अब पढने के लिए जूरिच जाने को केवल रुपये का प्रश्न था।

चर्नूसोवा की मैं बहुत कृतज्ञ हूँ। उससे मैंने जर्मन भाषा अच्छी तरह सीख ली। मेरे ग्रेजुएट होने के बाद ही मा ने मुझे शिलर और गटे की पुस्तके कैजा से लाकर पढने को दी थीं, और अब यहाँ विश्व विद्यालय के लिए तैयारी करते समय मैंने जर्मन भाषा की योग्यता बढा ली। इसके अतिरिक्त एलेक्सी से मैंने रेखागणित और बीजगणित भी सीख लिया। मैंने एलेक्सी

से, नौकरी छोडकर अपने साथ स्विट्जरलेंड चलने का अनुरोध किया। मेरा यह विश्वास था कि आदमी अज्ञान और गरीबी के ही कारण जुर्म करने को विवश होता है। मजिस्ट्रेट के काम को मैं बुरा समझती थी और उसने मेरे हृदय पर चोट पहुँचाई थी। मैंने एलेक्सी के आगे यह प्रस्ताव रखा कि वह भी डाक्टर बन जावें, अथवा अपने लिए कोई दूसरा काम ढूँढ ले। उनकी वह घृणित जगह छुडा देने के लिए मैं कितना भी नुक़सान उठा सकती थी। अन्त मे एलेक्सी से उनकी पहली नौकरी छुडवाकर डाक्टरी पढने के लिए, अपने साथ उन्हें विदेश ले जाने में मु सफलता मिली।

इस समय मित्रों और सम्बन्धियों से हमारा पारस्परि व्यवहार बहुत अच्छा था। मेरे काम के साथ उन सबकी सह नुभूति थी। सब लोग हृदय से मेरी सफलता चाहते थे। अ मैं यह अच्छी तरह समझती थी कि पहले जिन लोगों ने मे उन्नति में किसी भी तरह सहायता दी है उनके साथ क्या बर्ता होना चाहिए।

चुनाव का समय करीब था। डिस्ट्रिक्टबोर्ड के चेयरमेन पद के लिए प्रिंस वोकोंस्की भी उम्मेदवार था। वह चतुर, किन्त बडा आलसी जीव था। उसने बडे रूखेपन से कहा कि मैं केवल वेतन के लिए काम करता हूँ, और मैं सुअरों का घेरने वाला अथवा स्थानीय मजिस्ट्रेट, मेरे लिए दोनों हालतों मे रहना ग की बात है। जिला-बोर्ड के चेयरमेन के पद के लिए वोकोंस्की क

अयोग्यता का ख़याल करके मेरे चाचा नाराज़ थे। मुझे आशा थी कि वह स्वयं उम्मेदवार होंगे। परन्तु वह खड़े नहीं हुए। बड़े दुःख के साथ मुझे कहना पड़ा कि बोर्ड का चेयरमैन ज़िले की राजधानी में रहने को बाध्य है। यदि चाचा बोर्ड के चेयरमैन हो जाते तो उनके शांत जीवन और खेती-बारी के कामों में विघ्न पड़ता। उसी समय मुझे मालूम हुआ कि मेरी स्वर्गीय चाची के पति वैरेन्का (Varenka) स्वयं किसानों पर इसलिए अत्यधिक अत्याचार कर रहे हैं कि उनकी रियासत में अनाज का नुक़सान हो गया है। यही व्यक्ति किसी समय विद्यालय से इसलिए निकाला गया था कि बैज़ना (Bezdna)* में जो किसान गोली से मारे गये थे, उनकी स्मृति में उसने जुलूस निकाल कर शोक प्रदर्शित किया था। उधर मैं यह चाहती थी कि एक व्यक्ति के कामों का उसकी कही हुई बातों के साथ सामञ्जस्य होना चाहिए।

इस बीच में हमारे विदेश जाने का जल्दी प्रबन्ध न हो पाया। विद्यालय में चार वर्ष तक पढ़ने के लिए हम रुपया इकट्ठा कर रहे थे। इसी बीच में मैंने कैज़ा जाकर विद्यालय में भरती होने का निश्चय किया। वहाँ मैं अपनी बहिन लिडीआ के साथ रहना चाहती थी। वह विद्यालय में अपनी पढ़ाई समाप्त कर चुकी थी।

* सन् १८६१ की विज्ञप्ति प्रकाशित होने के बाद यहाँ ग़दर हो गया था।

कैजा मे रसायन और शल्य-विद्या के अध्यापकों की देख रेख मे हमने पढाई आरम्भ कर दी। पहले अध्यापक थे तो अच्छे स्वभाव के, परन्तु उन्होंने हमारी पढाई में कोई दिलचस्पी नहीं दिखाई, हमें केवल अपने ही प्रयत्नों पर छोड दिया। दूसरे अध्यापक ने हमारे हृदय मे अध्ययन करने की प्रवल इच्छा उत्पन्न कर दी। अपने सब विद्यार्थियों मे उन्होंने अपने ही बराबर विज्ञान के लिए उत्साह और आदर-भाव उत्पन्न कर दिया। उन्होने एक अध्यापक और व्यक्ति दोनों ही के रूप में, हममें हार्दिक प्रेम उत्पन्न कर दिया था। सभी विद्यार्थी उन पर प्रेम करते थे। सबने उनके योग्य विद्यार्थी बनने का उद्योग किया।

शल्य विद्या के उक्त अध्यापक का नाम था लेशाफ्ट (Lesha ft)। उनकी देख रेख मे हमारी पढाई पूरी रफ़्तार पर हो रही थी। हम अनुभव करते थे कि हमारे लिए उन आश्चर्य्य-जनक चीज़ो की दुनियाँ बन रही है जिनका हमने कभी स्वप्न में भी खयाल नही किया था। एक दिन सुबह रसायन-शाला में जाने पर हमने देखा कि काम करने की मेज़ें खाली पडी हुई हैं। यह जान कर हमारे आश्चर्य्य का ठिकाना न रहा कि लेशाफ्ट विद्यालय से अलग कर दिये गये। सुना यह गया कि कुछ अध्यापकों ने, लेशाफ्ट के निर्भीक तथा दृढ चरित्र से नाराज होकर, सेंटपीटर्सबर्ग मे अधिकारियो से शिकायत की है कि वह यूनिवर्सिटी के युवकों पर हानिकारक प्रभाव डाल रहे हैं। इस बात से हम सबको बडा क्रोध और दुःख हुआ। लेशाफ्ट के जाने

से पहले हम लोग उनसे मिलने गये। हमने उन्हें सदा की तरह शान्त और प्रसन्न पाया। हमने उन्हें कष्ट के साथ प्रणाम किया और चले आये। उनके चले जाने के बाद फिर वहाँ ऐसा कोई व्यक्ति नहीं था जो हमें अधिक समय तक कैज़ा में रखता। एक बार फिर मैं टैटीञ्शी जिले के गाँव में चली आई। सन् १८७२ की वसन्त ऋतु में हम तीनों व्यक्ति—मैं, बहिन लिडीआ तथा मेरे पति—नीकीफ़ौरौवो से ज़ूरिच के लिए रवाना हो गये।



४

# ज़्यूरिच में



रिच के विश्वविद्यालय में पहुँच कर मेरा विच डाक्टरी पढने का था। मैं इस काम में तन्म से जुट जाना चाहती थी। धीरे धीरे वा हमारा मेल-जोल बढ गया और कुछ हम मित्र भी बन गये। मेरी बहिन लिडीया खा कर रूसी छात्राओं में बहुत घुल मिल गई, यहाँ तक कि, व उन्हींके पास रहने लगी। यहाँ बहुत से नये आदमी थे नई बातें और नई घटनाएँ देखने को मिलीं। विद्यार्थियों लिए पुराने और अस्त-व्यस्त पुस्तकालय की जगह ए नया और सुव्यवस्थित पुस्तकालय खोल दिया गया था स्त्रियों के लिए वाद विवाद करने को एक क्लब था। इस विचारों के विकास के लिए बड़ा अच्छा मसाला मिल ग था। यहाँ बड़े जटिल प्रश्नों और उच्च विषयों पर वा विवाद होता था। उनमें विद्यार्थी बड़ा उत्साह दिखाते थे। क्ल की बैठकों में बड़ा हुल्लड मचता था। इसीलिए यहाँ ए सिद्धान्तों के ढूँढ निकालने का कम अवसर था जिन पर सब ल

मत हो। स्त्रियों का क्लब, तो ५ ६ हफ्ते में खत्म होगया। एक दूसरा 'फ्रीची क्लब' (Frichi Club) था। यह पहले से अधिक अच्छा था। वहाँ हमने सामाजिक, और मजदूरों से सम्बन्ध रखने वाली समस्याओं तथा साम्यवाद के इतिहास का अध्ययन किया। इतना करने पर भी, हमने विश्वविद्यालय की पढ़ाई मे तनिक भी बेपरवाही नहीं की। अध्यापक एक स्वर से अपनी रूसी छात्राओं के उद्योग की प्रशंसा करते थे। थोड़े दिन बाद अचानक रूसी सरकार का एक अपमान-जनक हुक्म आया कि हम लोग विश्वविद्यालय छोड़ दें। इस हुक्म के निकालने का बहाना यह किया गया था कि हम लोगों का चरित्र अप्रमाणित है। एक सभा की गई और उसम सरकार के इस काम का विरोध किया गया। हम लोगों में, जो बहुत दकियानूसी थे, वे अलग होगये, और विरोध में उन्होंने हमारा साथ नहीं दिया। इसी समय से जूरिच की सुसाइटी तितर बितर हो गई।

मेरे पति और मैं, दो विपरीत मार्गों का अनुसरण कर रहे थे। वह दकियानूसी विचारों की ओर झुके हुए थे और मैं सदा गरम दल की ओर अधिकाधिक आकर्षित होती गई। मेरा यह विश्वास होगया कि डाक्टरी केवल एक बहाना है। इससे समाज और देश की सेवा नहीं हो सकती। वह सेवा तो केवल सामाजिक और राजनैतिक सुधारों ही से हो सकती है। अपने साथियो के साथ मुझे भी यह विश्वास होगया कि अन्यायपूर्ण नाशक सामाजिक ढाँचा ही सब सामाजिक बुराइयों की जड़ है,

द्वारा प्रचार करने के प्रोग्राम पर अमल किया। दल के मम्बर कारखाने के केन्द्रों में विभाजित हो गये। कुछ लोग मॉस्को के कारखाने में घुस गये। कुछ एक जगह जाकर जुलाहों का काम करने लगे। कुछ लोग कियैव ( Kiev ) में शक्कर के कारखाने मे काम करने लगे। चोथा दल तुला ( Tula ) म जाकर प' गया। सन १८७५ की शरद ऋतु में हमारा यह दल छिन्न भिन्न होगया। वे सब आदमी, जिनका दल से सम्बन्ध था, तथा बहु से मजदूर कैद कर लिये गये। परन्तु इतने जबर्दस्त धक्के के बाद भी, कुछ लोग बच गये। उन्होंने काम जारी रखने के लि नया प्रोग्राम बनाया।

आगे चलकर क्रान्तिकारी दल के बचे हुए आदमियों को याद आया कि इस दल के कुछ आदमी विदेशों में भी हैं औ वे इस बात की प्रतिज्ञा कर चुके हैं कि "सब लोग एक के लिए और एक सबके लिए" सदा काम करेंगे। मार्क नैटन्सन ने डौरौ एप्टेकमेन और मुझसे प्रार्थना की कि हम लोग मॉस्को पार्टी को नियमित रूप से चलाने का प्रबन्ध करे। बड़ी कशमक के बाद मैंने यह काम करने का निश्चय किया। मैंने वसन्त के दिनों मे अपने पति को लिख दिया था कि अब मैं आपसे आर्थि सहायता नहीं लूँगी, मेरे साथ अब कोई भी सम्बन्ध न रखिये। बस, तभी से मेरे मार्ग मे उनकी कोई रुकावट नहीं रही। परन्तु मैं डाक्टरी के डिप्लोमा के लिए क्या करती ? मेरी पढाई समाप्त होने मे ५-६ महीने बाकी थे। डाक्टरी की परीक्षा के लिए उ

लेख लिखना पड़ता है उसका विषय मैंने सोच लिया था। मैं एक दो महीने में उसे लिखना आरम्भ करने वाली थी। मेरी माता, मित्रों तथा सम्बन्धियों को बड़ी बड़ी आशाएँ लग रही थीं इस बात की कि, मैं बहुत ही योग्यता से डाक्टरी पास करके बड़े परिश्रम और साहस का काम करूँगी। परन्तु यह सब बातें व्यर्थ हुईं। जबकि लक्ष्य बिल्कुल मेरी आँखों के सामने था, तभी यह सारी आशाएँ अपने ही हाथों से मैंने धूल में मिला दीं। मैंने इस समस्या के दोनों पहलुओं पर विचार किया। एक ओर तो मेरे मित्रों की यह आशा थी कि मैं डाक्टरी पास करूँगी, इस-लिए इस काम में उन लोगों ने मुझे हर तरह से सहायता दी थी। और दूसरी ओर, वे आदमी थे जिन्होंने इन भावनाओं और अपनी व्यक्ति-गत कामनाओं का त्याग कर दिया था और अपने सम्बन्धियों की इच्छाओं के आगे भी सर नहीं झुकाया था। मैंने सोचा कि यह आदमी जेलों में कष्ट सहन कर रहे हैं और उन सख्तियों और कठिनाइयों को अनुभव कर रहे हैं जिनके लिए मन म हम सब लोग तैयारी कर रहे हैं। मैंने यह भी अनुभव किया कि एक डाक्टर के लिए जो ज्ञान आवश्यक है वह मैंने अच्छी तरह प्राप्त कर लिया है, केवल उसके लिए एक सरकारी मुहर की कमी है। जो लोग हमारे सब मामलों से परिचित थे, उन्होंने कहा कि मेरी इसी क्षण जरूरत है और इस समय मैं उस काम के लिए बड़ी उपयोगी हो सकती हूँ जिसके लिए मैंने तैयारी की है। इन सब बातों का खयाल करके मैंने जूरिच से

जाना ही निश्चित किया इसलिए कि, मेरे काम मेरी बातों को झूठी साबित न कर सके। मैंने खूब अच्छी तरह समझ-सोच कर दृढ निश्चय किया था, इसलिए उसके लिए पीछे से मुझे कभी पछताना नही पडा। दिसम्बर सन'१८७५ में, मैंने स्विट्जरलैण्ड छोड दिया। यहाँ से मैं अपने साथ उन दिनों की ज्वलन्त स्मृति लेगई जिनमे मुझे वैज्ञानिक ज्ञान, अच्छे और मित्र और इतना ऊँचा लक्ष्य मिला था, जिसके सामने सब बलिदान तुच्छ जान पडते हैं। उन्ही दिनों जबकि मैं रूस लौट रही थी, मेरी माँ अपना स्वास्थ्य सुधारने के लिए स्विट्ज़रलैंण्ड जाने की तैयारी कर रही थी। लिडीआ की गिरफ्तारी से माँ का स्वास्थ्य बहुत बिगड गया था। मेरे इस प्रकार लौटने की कोई आशा नहीं थी, अत सेटपीटर्सबर्ग में अचानक माँ से मेरी भेंट होगई। यह कहना व्यर्थ है कि मेरा रूस लौट आना उसके लिए कितना दुखदायी हुआ। कुछ दिन के बाद मेरी छोटी बहिनों औल्गा और ईब्जीनिया को साथ लेकर माँ चली गई।

माँ के चले जाने के बाद मैं मॉस्को में रहने लगी। यहाँ उजडे हुए क्रान्तिकारी दल का केन्द्र था। मैं और मेरे साथी पुलिस की निगाह मे न पडें, इसलिए मैं अपनी बहिन लिडीआ से भी न मिल सकी। लिडीआ मॉस्को के एक थाने में कैद थी। इस बात पर बडी आसानी से मैं सहमत हो गई, क्योंकि मैं मॉस्को उसके लिए तो आई नहीं थी। मुझे यह पूरा निश्चय और आशा थी कि मेरे सामने जो सार्वजनिक काम है वह मेरे

मानसिक और आध्यात्मिक साधनों के सामने ऐसी विस्तृत माँग पेश करूँगा कि मेरे जीवन से व्यक्तिगत बातें बिल्कुल अलग हो जायँगी। अत्यन्त कटु और वास्तविक स्वप्न मेरी प्रतीक्षा कर रहे थे। कुछ मित्रों ने, मेरी तरह क्रान्तिकारी कामों की आवश्यकता अनुभव की। उन्होंने एक पार्टी का सङ्गठन कर लिया। उसका सङ्गठन और व्यवस्था अच्छी नहीं थी। उन लोगों को अनुभव न था, इसलिए काम करने के लिए वे कोई व्यावहारिक ढाँचा भी नहीं बना सके। जो सबसे अच्छे और योग्य आदमी थे, वे तुरन्त ही गिरफ़ार कर लिये गये। स्थानीय युवकों ने काम की कोई तैयारी नहीं की थी। उन मजदूरों ने, जिनके हम ससर्ग मे आये, हमारी पाकेट-बुकों का दुरुपयोग कर के मारा गुड गोबर कर दिया। इस ढँग से काम करने से कोई लाभ नहीं था। लोग अलग अलग टुकडियों मे बँट गये थे। उनकी कोई नियमित प्रणाली और सङ्गठन नहीं था। किसी भी तरह मैं अपने आपको इस गडबडी में न रख सकी।

जेल में अपने मित्रों से मिलने-जुलने का काम मेरे सुपुर्द किया गया। सारे दिन मैंने इशारों की भाषा मे पत्र लिखने में बिता दिये। शाम को मैं गन्दे शराबखानों मे जाकर कुछ लोगों से मिलती, या मॉस्को के अँधेरे रास्तों और गलियों मे उन पुलिस वालों से मिलती थी, जिनसे मिलने का मेरा समय नियत रहता था। इन लोगो का सहारा तकना बडा घृणित काम है। किमी समय भी यह लोग दोनों ओर के आदमियों को धोखा

देसकते हैं। हमने कुछ मित्रों को जेल से छुड़ाने का प्रा...
बनाया था, परन्तु उसका कोई नतीजा नहीं निकला, उसमें बहु
सा खर्च और होगया।

क्रान्तिकारी दल की दशा अच्छी न थी। सरकार के जुल्
से अब-तक बने हुए सब दल अस्त-व्यस्त होगये। न्याय विभा
के मिनिस्टर की रिपोर्ट के अनुसार लगभग आठसौ आदम
विभिन्न अपराधों के अपराधी थे। जो स्थायी रूप से हवालात
कैद थे, अथवा जिनके मामले की जाँच हो रही थी, उनक
सख्या तो बहुत अधिक थी। इस प्रकार सरकारी दमन
दिनों प्लेग की तरह भयङ्कर रूप धारण कर रहा था—उसक
भट्टी में हर एक आदमी ने अपना कोई मित्र या सम्बन्धी
दिया। इससे न जाने कितने परिवार दुखी थे। परन्तु यह स
आफतें उस जबर्दस्त धक्के के मुकाबले कुछ भी नहीं थी,
क्रान्तिकारी प्रचार आन्दोलन को लगा था। बहुत से कार्
कर्त्ताओं की आशाएँ धूल में मिल गई। जो प्रोग्राम इतन
आशा-प्रद और उपयोगी मालूम पड़ता था, उससे कोई नती
नहीं निकला। जो आदमी जनता में बड़े उत्साह से प्रचार कर
गये थे, उनका उत्साह एक दम भङ्ग होगया। हमारे काम क
पुराना तार तो टूट गया, परन्तु अभी तक कोई नया रास्त
नहीं सूझा।

कुछ कार्य्यकर्त्ताओं ने इधर-उधर बिखरी हुई शक्तियों क
फिर से सङ्गठित करने की व्यर्थ ही चेष्टा की। सब लोग तितर

ंतर हो गये। उनके नेताओं ने अपनी पुरानी नीव पर, पुराने ों विचारों के अनुसार काम का ढाँचा बनाया था। परन्तु मार्क टन्सन दो और क्रान्तिकारी पार्टियों को मिलाने में सफल हो गये। इनमें से एक दल लैवरिस्ट लोगों का था। यह दल लैवरौव (Lavrov) का अनुयायी था। इसने 'फारवर्ड' पत्र को धन आदि से सहायता देकर चलाया था। महीने के अन्त में यह पार्टी टूट गई। इसके बाद प्रचारकों का एक दल नेजनी नौव्गौरौड (Nizhni Novgorod) नामक स्थान में काम करने गया, परन्तु वहाँ से उसे जबर्दस्ती वापस कर दिया गया। पुलिस की निगरानी वहाँ बड़ी सख्त थी। किसी भी नये काम की झलक इतना सन्देह पैदा कर देती थी कि प्रचारकों का देहात में रहना असम्भव हो गया।

इन उद्योगों के बाद नई नई बातों के आयोजन बिल्कुल लुप्त हो गये। मैं स्वयं इतनी परेशान थी कि मर जाने की इच्छा की। उस समय जिन लोगों में मेरा परिचय था, उनमें एक व्यक्ति एण्टौन टैक्सिस की मुझे अब भी याद है। वह लैवरिस्ट पार्टी के आदमी थे। वह एक झूठा पासपोर्ट दाखिल करके वहाँ रहते थे। बड़ी निराशा के क्षणों में उन्होंने मुझे उत्साह दिलाया और धीरे-धीरे मेरे मन में वे सिद्धान्त जमा दिये जिन्हें मैं कभी भूली नहीं। उन्होंने मुझे वे कारण बतलाये जिनसे क्रान्तिकारी आन्दोलन असफल हुआ। एक सच्चे लैवरिस्ट की तरह उन्होंने उक्त काम की असफलता का वास्तविक कारण बतला दिया कि

आन्दोलन सिद्धान्तों की दृष्टि से तो बहुत अच्छा था, पर उतना व्यावहारिक नहीं था। कार्य्य-कर्त्ताओं ने यथोचित तैयारी न की थी, और न, उनके काम के ढँग में कोई खूबी थी। क्रान्तिकारी आन्दोलन के भविष्य में उन्हें पूरा विश्वास था। वर्तमान अवस्था को वे क्षणिक और ऐसा परिवर्तन-काल समझते थे जो किसी भी आन्दोलन के लिए अनिवार्य्य है। उन्होंने मेरे ऊपर प्रभाव डाल कर बराबर यही समझाया कि अपने उद्देश की पूर्ति के लिए क्षणिक जोशीले वलगों की जरूरत नहीं, बल्कि बहुत ही धैर्य और तत्परता से काम करने की जरूरत है। यह हो सकता है कि इस प्रकार के कठोर परिश्रम का प्रत्यक्ष फल कुछ न मालूम हो, परन्तु फिर भी हमें निराश न होकर इसी तरह काम करने के लिए तैयार हो जाना चाहिए। आगे चल कर एन्टौन टी... ने कहा कि प्रत्येक नया विचार धीरे धीरे जीवन में प्रवेश करता है, और एक ऐतिहासिक स्थिति ऐसी भी आ सकती है जब एक व्यक्ति अपने कामों की प्रगति उस क्षेत्र की ओर मोड़ दे जो उसके सामने खुला पड़ा हो। उन्होंने मुझे इसलिए भी प्रेरित किया कि मैं मास्को छोड़ कर देश में कहीं अन्यत्र बस जाऊँ और स्वयं देखूँ कि रूसी लोग किस प्रकार एक जन्तु विशेष की तरह हैं।

बसन्त के दिनों में मेरे काम का भार एक दूसरे आदमी ने ले लिया। इसलिए मैं यरोस्लाव चली आई। एक अनुभवी व्यक्ति की सलाह पर, मैंने अपनी विदेश-यात्रा और जूरिच विश्वविद्यालय

-य मे पढने की बात छिपा ली। इससे कोई भी व्यक्ति मेरे रित्र पर सन्देह कर सकता था। इसी दशा मे मैंने यरोस्लाव अस्पताल मे जाना शुरू कर दिया। ६ सप्ताह के बाद ासिस्टेंट सर्जन की जगह के लिए मेडिकलबोर्ड की परीक्षा हुई। ोर्ड के इन्स्पेक्टर के कथनानुसार मैंने "पुरुष विद्यार्थी की रह" प्रश्नों के उत्तर दिये और स्वय उसकी अपेक्षा में लैटिन ापा अच्छी जानती थी। मेरे डिप्लोमा मे कहा गया कि ने बहुत ऊँची योग्यता के साथ परीक्षा पास की है।

यरोस्लाव (Yaroslavl) से मैं कैजाँ चली गई। यहाँ मुझे छ घरलू बातों का निपटारा करना था। मैं और मेरे पति, ानूनी ढँग से पारस्परिक सम्बन्ध विच्छेद करने पर सहमत हो ये। कुछ महीनों के बाद हम दोनों का सम्बन्ध विच्छेद हो ाया। लौटकर सेंटपीटर्सबर्ग जाने पर, डाक्टरी विद्यालय मे नि दाई का इम्तिहान पास किया। नवम्बर सन् १८७६ मे मेरे ाब सासारिक झगडे तय होगये। मैंने बडी दृढता से बीता ुआ घटना-चक्र भविष्य के गर्भ म गाड दिया। २४वें वर्ष मे तो ारा जीवन पूर्णतया रूस के क्रान्तिकारी आन्दोलन से सम्बद्ध ा गया।



५

# कार्यक्रम



न् १८७६ के अन्त तक रूस के क्रान्तिक दल दो मुख्य शाखाओं में बँट गए। शाखा में थे प्रचारक और दूसरी में विद्रोह पहला दल उत्तर मे और दूसरा दक्खिन फैला हुआ था। पहले दल के विचार लैव (Lavrov) के 'फारवर्ड' पत्र के अनु थे और दूसरे के विचार बाकुनिन (Bakun के क्रान्तिकारी सिद्धान्तों के। इस बात पर दोनों ही दल स थे कि हमारा काम देहातियों में होना चाहिए। दोनों दल काम करने की शैली बिल्कुल निराली थी। प्रचारकों ने म कि साधारण जनता कोरे कागज की तरह है, जिस प साम्यवादी अक्षर लिख देंगे। उन्होंने निश्चय किया कि उ को नैतिक और मानसिक रूप से अपने ही बराबर उठा दें उसमे अल्प संख्या बहुत ही मजबूत और होशियार लोग कायम कर दें, जो समय पर निश्चय ही एक प्रारम्भिक सङ्गठित विद्रोह खड़ा कर सकें। साम्यवादी सिद्धान्तों

दर्शों को साधारण जनता में फैलाना भी प्रचारकों का काम था। काम के लिए अथक उद्योग और व्यक्तिगत योग्यता की जरू- थी। दूसरी ओर विद्रोही लोग थे। वे साधारण जनता को ाने का इरादा नहीं रखते थे। उनका कहना था कि जनता हमें शिक्षा लेनी है। उनकी राय में, वर्त्तमान परिस्थिति के ही रण लोग स्वयं साम्यवादी हो चुके थे और सामाजिक क्रान्ति लिए अब वे बिल्कुल तैयार थे। वे वर्त्तमान शासन प्रणाली घृणा और सदा उसका विरोध करते थे। क्रियात्मक रूप से, यवा निष्क्रिय प्रतिरोध करते हुए, वे सदा से एक विद्रोह की ा में रहते चले आरहे थे। पढ़े लिखे लोगों का यह काम था इन छोटे मोटे व्यक्तिगत विरोधों और उपद्रवों को एक सूत्र बाँध कर एक प्रबल जल धारा की तरह शक्तिशाली बना लें। ान्तिकारियों ने काम करने का जो ढँग अख्तयार किया, उसमें ान्दोलन करना, अशान्ति फैलने वाली अफवाहें फैलाना, कैती डालना, शाही गद्दी के दावेदार खड़े कर देना आदि बहुत ी बातें शामिल थीं।

कोई नहीं जानता था कि जनता बदला लेने के लिए कब उठ खड़ी होगी। लोगों में ज्वाला भड़काने वाला मसाला तना इकट्ठा हो चुका था कि एक छोटी सी चिनगारी ासानी से उस अनल-ज्वाल को प्रज्ज्वलित कर सकती थी। ाद में वही ज्वाला बड़ी भारी आग की लपटों में परिणत हो सकती थी।

किसानों की अवस्था ऐसी थी कि केवल एक
जरूरत थी। पढ़े लिखे लोग तो चिनगारी का काम
यह जरूर था कि विद्रोह में लोगों की हालत बहुत
होजाती, उनमे शान्ति और व्यवस्था का नाम न रहता,
उनकी राष्ट्रीय भावना आगे चलकर उन्हें रास्ता दिखाती,
वे नये सिरे से अपनी व्यवस्था बना लेते। इस प्रोग्राम को
करने के लिए आन्दोलनकारियों में किसी खास सङ्गठन
अनुशासन की जरूरत नहीं थी। हर जगह ल
तैयार थे। यह निश्चय करने की जरूरत ही न थी कि
कहाँ से आरम्भ किया जाय। पहली चिनगारी कहीं भी
किसी भी समय आग चारों ओर फैल जायगी।

दक्षिण की अपेक्षा, उत्तर में क्रान्तिकारी
दशा अच्छी थी। धीरे धीरे यहाँ की हालत अधिकाधिक
हो रही थी। उसमें स्थायित्व था इसलिए कि, काम करने
लोग अनुभवी थे। इधर दक्षिण में काम करने वाले
हो गये। उनका कोई परम्परागत अस्तित्व भी न बचा।
मे वे मिटा दिये गये। उनमें जो कुछ थोडे से आदमी बचे,
दलो मे शामिल होगये।

उत्तर मे लोग बराबर अपना काम कर रहे थे। सन्
मे चैकौव्स्की ( Tchaikovsky ) के दल ने एक नई
स्थापना की। इस समिति का नाम था 'लेण्ड एण्ड
( भूमि और स्वतन्त्रता )। आगे चलकर सन् १८७९ में,

मति से 'विल आफ दी पीपुल' (जनता की इच्छा) नाम की दूसरी पार्टी बन गई।

जहाँ तक लोगों में व्यावहारिक काम का सम्बन्ध है, वहाँ 'प्रचारक' और 'विद्रोही' उपर्युक्त दोनों ही दल असफल। पहले के निश्चित किये हुए कार्यक्रम को पूरा करने में, लोगों मार्ग में सचमुच ऐसी बाधाएँ आईं जिनकी कभी आशा नहीं और जो दूर नहीं की जा सकती थीं। फिर भी, कुछ लोग न्तिकारी कामों को जारी रखने और एक निश्चित कार्यक्रम करने को तैयार थे। बहुत से कार्यकर्त्ता गिरफ्तार कर लिये। जो कुछ उनमें बचे, वे बहुत अनुभवी थे। उन्होंने पिछले नुभव के बलपर बिल्कुल नये ढँग से क्रान्तिकारी कार्य करना रम्भ कर दिया। इन उद्योगों के फलस्वरूप एक नया कार्यक्रम काश में आया। वह प्रोग्राम 'नैरौडनीकी'*(Narodniki) के म से प्रसिद्ध हुआ। इस कार्यक्रम में उक्त दोनों पार्टियों का ग्राम सम्मिलित था।

इस कार्यक्रम के मूल सिद्धान्त प्राय वैसे ही थे, जैसेकि, तिहासिक विकास की अवस्था में प्रत्येक देश के हुआ करते। रूसी लोगों का अपना एक दृष्टिकोण था। वह उन नैतिक ौर मानसिक विचारों के अनुसार था जो उनकी वर्तमान रिस्थितियों के अनुसार बने थे। इसी दृष्टिकोण का अङ्ग होने के

*नैरौड(Narod) का अर्थ है जनता। नैरौडनिक (Narodnik) ा अर्थ हुआ सार्वजनिक (Populist)।

कारण, कोई भी व्यक्ति समझ सकता है कि राजनैतिक आर्थिक प्रश्नों की ओर सार्वजनिक प्रवृत्ति कैसा साधारण स्थिति में, शासन-संस्थाओं का परिवर्तन करने से इन विचारों का बदलना बहुत कठिन था। इसलिए यह था कि क्रान्तिकारी कार्यों में सबसे पहले, लोगों की और उनकी इच्छाओं का उपयोग करने का प्रयत्न किया और क्रान्तिकारी झण्डे पर उन आदर्शों को चित्रित जाता जो जनता के दिमाग में घर कर चुके थे। आर्थिक मे इस प्रकार का आदर्श था भूमि पर उन लोगों के का, जो उसे जोतते हों। जब तक जिस जमीन को एक जोतता रहे, तब तक उसपर उसीका अधिकार रहे। प्रकार का दूसरा सार्वजनिक आदर्श था जन-सङ्घ के और उसके द्वारा समस्त भूमि को जप्त कर लेने का। यह साम्यवाद की शिक्षा से मिलता-जुलता था। किसानों के से जार का विश्वास हटा देने के लिए यह आवश्यक था उनके सामने समुचित रूप से यह सिद्ध कर दिया जाता जार साधारण जनता का हितैषी नहीं है। इस काम के कोई भी व्यक्ति लोगों को उभाड़ता और उन्हें जार के दरख्वास्तें लेकर भेजता, जब उन्हें अपनी तकलीफें दूर में सफलता न मिलती तब उससे उनका स्वप्न अपने आप होजाता। इसके अतिरिक्त क्रान्तिकारी, गाँवों में क्लर्क डाक्टर और छोटे छोटे दुकानदार के रूप मे किसानों में

की सोयी हुई निकम्मी शक्ति और समझ को जागृत करने लग गये।

## 'भूमि और स्वतन्त्रता'

सन १८७६ के अन्त में 'लैण्ड एण्ड फ्रीडम' (भूमि और तन्त्रता) नामकी समिति बन गई। इसकी स्थापना करने लों में से मै भी एक थी। परन्तु इसमें पथ प्रदर्शक थे चैकौव्स्की Tchaikovsky) दल के पूर्व सदस्य मार्क नैटन्सन (Mark-atanson)। वे हालही मे निर्वासन से लौटकर आये थे। यह म भी, 'भूमि और स्वतन्त्रता' नामकी उस समिति की ति में चुना गया था जो सन् १८६० के आरम्भ मे अपना म कर रही थी। हमारा कार्यक्रम था समाज के सब व्यक्तियों काम करना, पल्टन, नौकरशाही, देहात मे रहने वाले धिकारी तथा छोटे मोटे पेशेवर आदमियो पर अपना आतङ्क साना और सरकार के विरुद्ध लोकमत सङ्गठित करना। इन्ही द्योगों के फलस्वरूप सेण्टपीटर्सबर्ग में कैज़ाँ के गिरजे मे एक ड़ा जुलूस निकाला गया था। उसके नेताओ मे एक युवक लेखानौव* (Plekhanov) भी थे। उस अवसर पर पुलिस के ारा बहुत से आदमी पीटे और गिरफ़्तार किये गये। बाद मे न आदमियों पर मुक़दमा चला और वे जेल भेज दिये गये।

*१८५७—१९१८—वे रूस में कार्लमार्क्स के साम्यवाद आन्दोलन के प्रवर्तकों में से एक थे।

ो उम्र मे, मैं उस बच्चे की तरह लोगों के सामने आई जिसके ाथों में उन्होंने एक अद्भुत और असाधारण उद्देश छोड दिया।

सबसे पहले मैंने उन कामों में अपना हाथ लगाया जिनके रा करने की मेरे ऊपर जिम्मेदारी थी। ३० मे से १८ दिन तक । मैं घर से दूर गाँवों और छोटे नगलों का दौरा करती रही। न दिनों में सचमुच गरीबी और दुखों के अथाह सागर म डूब ई। मैं प्राय एक झोपडे पर ठहर जाती। वहाँ गाँव के मुखिया ा उसके सहायको से मेरे आने की खबर पाकर २०-४० रोगी कट्ठ हो जाते। उनमे बूढे और जवान, बहुत सी स्त्रियाँ और नसे भी अधिक वे बच्चे होते थे, जिनकी चीख पुकार चारों ोर गूँज उठती थी। इन मैले-कुचैले और दुबले मरीजों को ई आदमी बराबरी के भाव से नहीं देख सकता। उनके धिकाश रोग बहुत पुराने थे। उनके सिर-दर्द और गठिया रोग १० से १५ वर्ष तक के पुराने थे। चमडे के रोगों से ाय सभी पीडित थे। कुछ ही गाँवो मे नहाने धोने का बन्ध था। बहुत से आदमी सन्निपात, साँस, गर्मी आदि यङ्कर बीमारियों के शिकार थे। असल में वे दायमुल-रीज थे। उनके कपडे और रहने के मकान बहुत ही मैले-कुचैले ौर गन्दे थे। भर-पेट भोजन तक उन्हें नसीब नहीं था। इस शा में उन्ह देखकर बडे शोक और विस्मय से मैंने अपने ापसे पूछा—यह सब पशुओं का जीवन है, या मानव-नुधारियों का? जब इन अभागों के लिए मैं दवा तैयार

इसके बाद हममें से कुछ लोग सेंटपीटर्सबर्ग मे रह गये, बाकी सैराटौव और एस्ट्रखान के प्रान्तों में चले गये। हम जो दल 'सैपरेटिस्ट, कहलाने लगा था, उसने अपना काम के लिए समारा प्रान्त चुन लिया। मैं वहाँ अगस्त सन् १८७ पहुँच गई।

## पहला उद्योग

मैं समारा ( Samara ) मे, जिले के एक युवक डाक्टर पास सिफारिश करके भेज दी गई। वह डाक्टर बिल्कुल मे से विचारों के थे। उन्होंने मुझे अपने जिले के स्टूडेन ( Studentsy ) नाम के एक बडे गाँव मे नियुक्त करा दिया। मेरे सर्किल मे १२ गॉव थे। हर महीने उन सब गॉवों का दोरा करती थी। अपने जीवन मे पहली बार यहाँ साधा जनता के साथ मुझे देहाती जीवन का सामना करना पडा। से मेरे सम्बन्धी, परिचित मित्र और शिक्षित आदमी बहुत थे। यह मैं मानती हूँ कि यहाँ किसानों के जन-सागर में मैंने अ आपको अकेली, निर्बल और असहाय अनुभव किया। मैं तक न जानती थी कि एक देहाती आदमी से बात चीत करनी चाहिए।

अब तक मैंने दुखी किसानों के रहने के स्थानों को पास नहीं देखा था। मैं पुस्तकों, पत्रिकाओं, लेखो और आँकड़ों लोगों की गरीबी और उनके दुख जानती थी। अब २५ व

ो उम्र में, मैं उस बच्चे की तरह लोगों के सामने आई जिसके
ाथों में उन्होंने एक अद्भुत और असाधारण उद्देश छोड़ दिया।

सबसे पहले मैंने उन कामों में अपना हाथ लगाया जिनके
रा करने की मेरे ऊपर जिम्मेदारी थी। ३० में से १८ दिन तक
मैं घर से दूर गाँवों और छोटे नगरों का दौरा करती रही।
न दिनों मे सचमुच गरीबी और दुखों के अथाह सागर म डूब
ई। मैं प्राय एक झोपड़े पर ठहर जाती। वहाँ गाँव के मुखिया
ा उसके सहायकों से मेरे आने की खबर पाकर ३०-४० रोगी
कट्ठे हो जाते। उनमें बूढ़े और जवान, बहुत सी स्त्रियाँ और
नसे भी अधिक वे बच्चे होते थे, जिनकी चीख पुकार चारों
ोर गूँज उठती थी। इन मैले-कुचैले और दुबले मरीजों को
ोई आदमी बराबरी के भाव से नहीं देख सकता। उनके
धिकाश रोग बहुत पुराने थे। उनके सिर-दर्द और गठिया
रोग १० से १५ वर्ष तक के पुराने थे। चमड़े के रोगों से
ाय सभी पीड़ित थे। कुछ ही गाँवों में नहाने धोने का
बन्ध था। बहुत से आदमी सन्निपात, साँस, गर्मी आदि
यङ्कर बीमारियों के शिकार थे। असल में वे दायमुल
रीज थे। उनके कपड़े और रहने के मकान बहुत ही मैले-कुचैले
ोर गन्दे थे। भर पेट भोजन तक उन्हें नसीब नहीं था। इस
शा में उन्हें देखकर बड़े शोक और विस्मय से मैंने अपने
ापसे पूछा—यह सब पशुओं का जीवन है, या मानव
नुधारियों का? जब इन अभागों के लिए मैं दवा तैयार

करती थी तब अक्सर मेरी आँखों से आँसुओं की झड़ी ल
जाती थी।

शाम तक बड़ी शान्ति से मैं मरीजों को दवा बाँटती
किसी को चूरन देती और किसी को मरहम। साथ ही यह
बतलाती जाती थी कि वे दिन में तीन या चार बार कैसे
इस्तेमाल कर। काम कर चुकने पर मैं जमीन पर अपने लि
के लिए बिछी हुई घास के ढेर पर पड़ रहती थी। निराशा
बादल मुझे घेर लेते। मैं सोचने लगती—क्या इस
गरीबी का कभी अन्त भी होगा? चारों ओर फैली हुई गन्द
में ये सब नुस्खे एक ढकोसला नहीं हैं? ऐसी अवस्था में वि
का कोई विचार भी होसकता है? उन लोगों से, जिन
शारीरिक दशा बिल्कुल कुचल गई है, विरोध और सङ्घर्ष
बात भी करना, उनके ताना मारना नहीं है?

तीन महीने तक रोज मैं यही दृश्य देखती रही। इतने प
से देखने पर ही किसी व्यक्ति को हमारी जनता की स्थिति
वास्तविक परिचय मिल सकता था। यह तीन महीने,
लिए, सार्वजनिक जीवन की भौतिक दिशा के बड़े भया
अनुभव के थे। इस दशा में लोगों की आत्मा को देखने
मुझे अवसर ही न मिलता था। प्रचार के लिए मेरा मुँह खु
भी न सका।

उस समय समारा (Samara) में चेपुरनौवा (Chepurnov
नाम की एक महिला गिरफ्तार कर ली गई। उसके कागजों

तरे तथा अन्य मित्रों के लिए लिखे गये पत्र भी पाये गये। इसके लिए पीटर्सबर्ग से हमें चेतावनी दी गई और वहाँ से मेरा तबादिला कर देने के लिए एक आदमी भेज दिया गया। मेरे चले आने के एक हफ़्ते बाद स्टुडेंट्सी (Studentsy) गाँव में हथियारबन्द पुलिस रख दी गई।



६

# गाँव में



क्या ट्कौव्स्की, और सौलौयैव दोनों आ[illegible] गाँव में लुहार की दूकान करते थे। वह उन्होंने छोड दिया। अब उन लोगों क[illegible] मिलकर मैंने वौरौने (Voronezh) में बसने का निश्चय किया। हम आदमी वहीं रहने लगे। इसके थोडे ही बाद १९३ अभियुक्तों के मामले का फैसला सुना दिया ग[illegible] उसमें हमारे बहुत से साथी छोड दिये गये इसलिएकि, वे [illegible] लात में ही काफी सजा भुगत चुके थे। उनमें से देश में [illegible] करने के लिए कुछ आदमी हमें मिल सकते थे। इसी विचार[illegible] वौग्डानौविच और मैं वौरौने से सेंटपीटर्सबर्ग को रवाना[illegible] गये। वहाँ हमें बडा आनन्द मिला। राष्ट्र के युवक बड़ा[illegible] मना रहे थे। पुराने और नये सभी मित्रों ने जेल से छूट[illegible] आदमियों का स्वागत किया। कैद से छूट कर आये हुए ल[illegible] मानों मौत के मुँह में से निकल कर आये थे। उनका शरीर ज[illegible] होगया था। परन्तु वे जेल के कष्टों को एक दम भूल ग[illegible] जवानी की उमङ्ग और बहुत दिनों तक रुकी हुई शक्ति का ला[illegible]

न, उन्होंने एक स्वप्न के रूप में विचार किया कि अपने उद्देश को पूरा करने के लिए फिर नये सिरे से उद्योग किया जाय। अपने विचारों को कार्य्य रूप में परिणत करने के लिए उन्होंने नया प्रोग्राम सामने रखा। सवेरे से रात तक उनके यहाँ लोगों की भीड़ लगी रहती थी।

क्रान्तिकारी क्लब की एक बैठक हुई। वहाँ एक दिन में ९० से १०० आदमी तक आये। मित्र लोग अपने साथ उन अजनबी आदमियों को भी ले आये, जो क़ैद से छूटे हुए उन आदमियों से मिलने को उत्सुक थे, जिन्हें वे यह ख़याल कर चुके थे कि वे ज़िन्दा ही क़ब्र में दफ़न कर दिये गये। इस समय मेरा बहुत से उन आदमियों से परिचय हुआ, जो सन् १८७० की पहली अर्द्ध-शताब्दी में क्रान्तिकारी आन्दोलन में सम्बन्ध रखते थे। उनमें से एक सोफ़िया पैरौव्स्काया भी थी। उससे मेरा पहली बार अभी परिचय हुआ। मैंने उसकी बड़ी तारीफ़ सुनी थी। मैं उसकी प्रजातन्त्रवादी प्रवृत्तियों, और रहन-सहन, उसकी सादगी तथा चरित्र की सुशीलता से बहुत प्रसन्न थी। उसके मरने के समय तक, जबकि जेल के भीतर से उसने अपने साथियों पर सुखानौव और वैरौव्का की देख-रेख का भार सौंपा था, उसके साथ मेरी मित्रता बनी रही।

उन लोगों ने, जो जेल जाने से बच गये थे, तथा उन्होंने, जिन्हें अदालत ने छोड़ दिया था, फिर से अपना सङ्गठन करने का निश्चय किया। लगभग ४० आदमियों की एक पार्टी वन

गई। मेम्बरों की एक आम सभा में पहले की 'पौपुलिस्ट' पार्टी का प्रोग्राम पढ कर सुनाया गया और वह पास हो गया। उसी सभा मे सेएटपीटर्सबर्ग में रह कर पार्टी के कामों की व्यवस्था के लिए, एक कमेटी बना दी गई। इन बातों को तय कर देने के बाद सब मेम्बर तितर बितर हो गये। हम लोग गाँवों में बसने के लिए चले गये। कुछ लोग अपने घर वालों का प्रबन्ध करने तथा उनकी आर्थिक समस्याएँ सुलझाने के लिए चले गये। कुछ लोग अपना स्वास्थ्य ठीक करने को चले गये। दुर्भाग्य से हमारी पार्टी का इस समय खात्मा हो गया। जार ने अदालत के उक्त फैसले को मंजूर नहीं किया। इसका नतीजा यह हुआ कि पार्टी के बहुत से मेम्बर फिर पकड लिये गये और अधिकारियों की आज्ञा से वे निर्वासित कर दिये गये। कुछ लोग विदेशों को भाग गये। हमारी कमेटी टूट गई। कुछ लोग, जिन्होंने अपनी उचित व्यवस्था कर ली थी, या जो निर्वासन से भाग खड़े हुए, एक के बाद एक सेएटपीटर्सबर्ग लौट आये और 'लेएड एण्ड फ्रीडम' नाम की पार्टी में शामिल हो गये। सब लोगों ने मुझसे भी सेएटपीटर्सबर्ग मे ठहर कर काम करने का अनुरोध किया। यह इसलिए कि, वे मुझे पढ़े लिखे लोगों मे काम करने के लिए अधिक उपयुक्त समझते थे। परन्तु मैं अपने विश्वास पर जमी हुई थी। मैंने इस समय सब काम छोड दिये थे इसलिए कि, स्वयं अब तक के अनुभवों ने सिद्ध कर दिया था कि इस प्रकार के काम व्यर्थ और अनुपयोगी हैं। मेरा लोगों में जाकर रहने का विचार

ी पक्का रहा। सैरटौव ( Saratov ) में उस समय कुछ काम पूरा किया जा चुका था। गाँवों मे लगभग एक दर्जन कार्य कर्त्ता रहते थे। उनमें अध्यापक, क्लर्क, मोची, मजूर, बिसाँती आदि लोग थे। सैरटौव खास में शहर के मजदूरों में प्रचार किया जा रहा था। एलेक्जेण्डर मिखेलौव सिनेनकिये नामके गाँव मे रहते थे। वह ईसाई मजहब के विरोधी सम्प्रदाय में एक गैरसरकारी उपदेशक का काम करते थे। उस सम्प्रदाय के लोगों की वह बडी प्रशंसा करते थे। उन्होंने विचार किया कि एक ऐसा नया बुद्धिवादी सम्प्रदाय बनाया जाय जिसका मूल सिद्धान्त हो व्यावहारिक सङ्घर्षण। उन्होंने बडी उत्सुकता से 'भगोडों' और 'यात्रियों' के चरित्रों का, तथा मजहब के विरोधी उन अध्यापकों के उदाहरणों का वर्णन किया जो अपने बौद्धिक विकास और साधारण दृष्टिकोण म किसानों की अपेक्षा कहीं अधिक ऊँचे थे।

हमारे साथियों ने जिले मे कुछ ऐसी जगहों पर काम करने का प्रबन्ध किया जिससे वे लोगों के संसर्ग मे आसकें। पैट्रोव्स्क (Petrovsk) जिले मे मुझे भी एक जगह मिल गई। मेरी बहिन ईव्जीनिया भी मेरे साथ रहने को आगई। सैरटौव मेडिकल बोर्ड के सामने उसने हाल ही में डाक्टरी का इम्तिहान पास किया था। हमारे वहाँ पहुँचते ही लोगो मे एक सनसनी फैल गई। वहाँ का जन-समाज इस प्रश्न पर बडे चक्कर में पड गया कि हम लोग यहाँ क्यो आये? हम पढे लिखे और अच्छी स्थिति

,मी होकर भी, गाँव मे रहने के लिए किस मतलब ? सौभाग्य की बात है कि हमारे रहन-सहन ने उनके लिए यह असम्भव कर दिया कि व हमे निहिलिस्ट करे। इसी बीच म जिलाबोर्ड के चेयरमैन और उनकी स्त्री से हमारी मित्रता होगई। इससे हमारा रास्ता बिल्कुल साफ होगया। कुछ अधिकारी हम पर सन्देह करते थे, इसलिए उन्होंने हम पर निगरानी रखने का निश्चय कर लिया।

इस दशा मे हमने अपना काम आरम्भ किया। किसानों के लिए, एक स्त्री का डाक्टर होना बडे ताज्जुब की बात थी। वे पादरियों के पास यह पूछने गये कि मैं स्त्री-पुरुष सभी का इलाज करने को नियुक्त हुई हूँ, या केवल स्त्रियों ही का ? जब उन्हें मालूम होगया तब तो मै मरीजों से घिरी रहती थी। गरीब देहाती लोग सैकडो की सख्या मे मेरे पास ऐसे इकट्ठे होते थे, मानो मैं कोई अद्भुत काम करनेवाली मूर्त्ति थी। सवेरे से रात तक डाक्टर का छोटा-सा झोपडा छकडा-गाडियों से घिरा रहता था। मेरी ख्याति बडी जल्दी फैल गई। उन तीन कस्बों के बाहर भी, जहाँ मैं काम करती थी, मेरे इलाज की चर्चा होगई। थोडे दिन बाद ही जिले भर मे मेरे नाम की धूम मच गई। मैं किसी डाक्टर की मातहती मे काम नहीं कर रही थी। मैं सीधे मेडिकल बोर्ड से, जितनी जरूरत होती उतनी दवा मँगा लेती। इसी बात से किसानों को मालूम होगया कि मैं उनकी सहायता कर सकती हूँ, क्योंकि जितनी उन्हे जरूरत पडती थी उतनी ही दवा मैं खर्च कर देती थी।

ग्क अभागी किसान स्त्री ४०-५० मील से पैदल चलकर
ास आई। उसे रक्त-प्रदर की बीमारी थी। घर लौटते समय
कहा कि जैसे ही मैंने उसे छुआ वैसे ही उसके खून गिरना
होगया। कुछ लोग पानी और तेल लेकर मेरे पास आये
कहने लगे कि इस पर "मन्त्र पढ दो।" उन्होंने सुन रक्खा
कि मैंने "मंत्र पढकर" अद्भुत सफलता के साथ लोगों की
ारियाँ दूर करदी हैं! लोग कुछ ऐसे बूढे आदमियों को मेरे
लाये जिनकी आँखें १५ और २० वर्ष पहले से खराब
हे थीं। वे मेरी सहायता से, मरने से पहले एक बार फिर
ा देखना चाहते थे। जिस प्रकार मरीजों को मैं ध्यान मे
ी थी, और लोगों से उनकी बीमारी के सम्बन्ध में तरह
के प्रश्न करती थी, तथा जिस प्रकार बडी होशियारी से
दवा इस्तैमाल करने का तरीका बतलाती थी, वे सब बाते
ों के लिए सचमुच बडे ताज्जुब की थी।

पहले महीने में मेरे पास आठसो और दस महीने में ५
ार मरीज आये। मेरे पास आने वाले मरीजो की सख्या
ल में उतनी ही थी, जितनी कि, जिले के मुख्य नगर में एक
बडे डाक्टर के यहाँ, जिसके साथ कई छोटे छोटे डाक्टर
ते हैं, एक वर्ष मे होती है। यदि इस काम मे मेरी बहिन
जीनिया ने हाथ न बँटाया होता, तो इतना बडा काम करना
ी ताकत के बाहर होजाता।

थोडे दिन बाद ही हमने एक स्कूल खोल दिया। ईव्जीनिया

ने किसानों को खबर कर दी कि अगर वे अपने लड़कों का
मे भेजा करें तो यह उन्हें बिना कुछ लिये योंही पढा देगा।
पास स्कूल की सब किताबें थीं। लडकों के घरवालों को
क़लम और प्राइमर खरीदनी नहीं पडती थी। तुरन्त ही
घर पर ७५ लड़का लड़की पढने के लिए आने लगे।
के तीनों परगनों में एक भी स्कूल नहीं था। ईनीनिया
दूसरे गाँवों से भी लडके आते थे। कभी-कभी तो १५
तक से पढने को लडके लाये जाते थे। छात्रा मे छोटे
सिवा युवक भी थे। कुछ किसानो ने बहिन से कहा
हिसाब सिखा दो, गाँव के कामो मे हिसाब आदि रखन
यह चीज बडी जरूरी है। इस काम के लिए मेरी बहिन
अच्छा-सा खिताब भी मिल गया।

डाक्टर के झोपडे ही में स्कूल और अस्पताल था।
लोगों को दवा बाँटने का,तथा स्कूल का काम खत्म कर चुके
गाँव मे कहीं किसानों के घर चले जाते। अपने साथ कोई
ले लेते, अथवा करने को कोई दूसरा काम। उस रात
घर पर छुट्टी रहती थी। लोग इधर-उधर दौड कर अप
सियों और सम्बन्धियों को बुलाने लगते कि वे आकर
बातें सुनें। पढना आरम्भ हो जाता और रात के १० ११
लोग हमसे लगातार पढते चले जाने का अनुरोध कर
उन्हे प्रसिद्ध लेखकों की पुस्तकें और कहानियाँ पढ कर
अथवा किसी पत्रिका से कोई लेख, या कुछ चुनी हुई ऐति

ा। हमें सदा ऐसा अवसर मिलता था जिसमें लोगों से
ानों के जीवन, उनकी खेती बारी, जमीदारों और अधि-
ार्यो से उनके पारस्परिक सम्बन्धों पर बात-चीत करते थे।
किसानों की जरूरतों को समझने की कोशिश करते, उनकी
ायतों और दुखों को सुनते तथा उनके साथ सहानुभूति
ाते और उनके सुख-दुख में हाथ बँटाते थे। कभी कभी
ान मुझसे कोई पुस्तक छोड़ जाने के लिए कहते, जिसमें वे,
बात जो उन्हें बहुत पसन्द आई है, फिर से पढ़ सकें, या
ानी याद कर सकें। किसान लोग हमें गाँव की पञ्चायत में
े का निमन्त्रण देते जिससे हम क्लर्क की धोखा-धड़ी, रिश्वत,
ाच आदि तथा मुखिया के बेईमानी से भरे हुए कारनामें ढूँढ
ालें और ऐसा करके हम ग्रामसङ्घ की रक्षा करें। गाँव के
े से किसान घृणा करते थे। वे चाहते थे कि उस जगह पर
ीनिया काम करे। उन्होंने हमसे यह भी कहा कि हम लोग
े की अदालत और वहाँ के बोर्ड में आया करें, जिसमें क्लर्क
ी-गलौज देकर उनका अपमान अथवा उनके साथ कोई बुरा
व न करने पावे। जब हमारे घर जाने का समय होता तब
उनके सामने यह पक्का वादा करके आना पड़ता था कि हम
के बच्चों को पढ़ा लिखा कर "ऐसे ही विद्वान्" बना देंगे जैसे
हम स्वयं हैं।

हमारा यह जीवन, जिसमें किसानों से हार्दिक सम्बन्ध था,
ा सुखद था। उसकी याद आते ही, आज भी, मैं आनन्द में

गद्गद हो जाती हूँ। प्रतिक्षण हम यह अनुभव करते यहाँ हमारी जरूरत है। हमारा जीवन व्यर्थ नहीं, बल्कि योगी है। इस दशा में, जब एक आदमी यह खयाल करे कि मेरा जीवन बड़ा उपयोगी है, तब उसकी इस भावना में जबर्दस्त आकर्षण रहता था। इसी भावना से प्रेरित होकर के युवक गाँवों में काम करने के लिए चले आते थे। उस वायुमण्डल में केवल वही व्यक्ति ठहर सकता था जो बहुत हो और जिसका हृदय साफ हो। यदि उस जीवन से, इन सब कामों से हम बिलकुल वञ्चित कर दिये गये, तो इसमें कोई दोष नहीं था।

हमारे विरुद्ध जो कशमकश चल रही थी वह कुछ विचित्र थी कि यहाँ उसका वर्णन करना बहुत जरूरी है। मित्र दूसरों के नाम से बनावटी पासपोर्टों में रहते थे, किन्तु अपने ही पासपोर्ट लेकर रहते थे। जिले में यह बात कोई जानता था कि हमारी एक बहिन साइबेरिया में है। हमें गाँव अच्छी तरह घुल मिल जाने का अवसर भी न मिला था इतने ही में, किसानों ने हमें खबर दी कि हमारे जिले का पादरी हमारे सम्बन्ध में यह अफवाह फैला रहा है कि हमारे पास पासपोर्ट नहीं है, हमने कभी कहीं पढ़ा लिखा नहीं और वह उतना ही डाक्टर है जितने कि हम लोग हैं। किसान लोग 'देवी' कहकर पुकारते थे, परन्तु पादरी ने हमें एक जगह नि करने में इन्कार कर दिया था यह कह कर कि, मैं नहीं

प्राप लोग कौन हैं, कहाँ से आई हैं और विवाहित हैं या वाहित। इसके थोड़े ही दिन बाद, उसी पादरी ने जिला- में यह फतवा दे डाला कि जब से हम लोग व्याजमीनो yazmino ) में आये हैं, तबसे लोगों की धार्मिक प्रवृत्ति ı गई है, गिरजे में बहुत कम लोग आते हैं, उनका धार्मिक ाह मन्द पड गया है, और लोग गुस्ताख और हठी होगये बोर्ड में किसानों की ओर से पादरी से कह दिया गया कि र प्रकार मे डाक्टर की हैसियत से अपना काम करती हूँ, से इन बातों का कोई सम्बन्ध नहीं है, इसलिए उन्हें इन बातों कोई मतलब नहीं। फिर हमारे स्कूल के सम्बन्ध मे जाँच- ताल होने लगी। जमींदार का मैनेजर, क्लर्क, पादरी, सभी ग स्कूल के बच्चों को बुलाकर उनसे पूछ-ताछ करते थे। बच्चो एक दिन मेरी बहिन से कहा—"वे हमेशा हमसे पूछते हैं कि प हमें प्रार्थना सिखलाती हैं या नहीं?" इव्जीनिया लड़कों बराबर प्रार्थना सिखाती थी। फिर भी सैरटौव (Saratov) शिकायत पहुँची कि इव्जीनिया लडकों में यह भाव भर रही कि "न कहीं ईश्वर है और न, जार ( Tsar ) की कोई रूरत है।" इन्हीं दिनों जिला-बोर्ड के अधिकारियों से गाँव यह अफ़वाह उड़ी कि हम फरार हुए लोगों को आश्रय देते हैं। सके बाद से, जब कभी कोई आदमी हमारे यहाँ आता, चाहे ह कोई भी हो, तब उसकी निगरानी रखने को, किसी बहाने गाँव का चौकीदार जरूर आता था। जब हम कस्बे मे घूमने

गय तव मित्रों ने हममें कहा कि प्रिंस चेगोंडायैव ने आदमी को यह विश्वास दिला दिया है कि हम किसानों के मे हर जगह जाते हैं, और वहाँ क्रान्तिकारी घोषणायें सुनाते हैं, तथा हम एक भी बीमार आदमी को ऐसा नहीं देते, जिसके सामने यह बात न कहते हों कि सब जगह का राज है और हर एक अधिकारी बेईमान है।

जब किसानों ने यह बात सुनी तब उन्हें सचमुच क्रोध हुआ। अब वहाँ हमारी स्थिति डवाँडोल थी। इसी ऐलक्जेण्डर सौलौयैव हमसे आकर मिले। उनका प्रोग्राम कि सेंटपीटर्सबर्ग जाकर एलेक्जेण्डर द्वितीय की हत्या करें, यह हमसे इसी मामले में सलाह करने आये थे। उन्होंने रूस की वर्त्तमान स्थिति पर बातें कीं और यह भी बतलाया साधारण जनता मे क्रान्तिकारी काम करने के सम्बन्ध में, क्या विचार रखते हैं। उनके विचार मे सबसे पहली बात थी। रूस की वर्त्तमान स्थिति में, जहाँ जनता के हितों के लडाई लडना, कानून, पूँजीपतियों, और अधिकारियों की मे अन्याय और गैरकानूनी है, यदि कोई व्यक्ति इन सब का समर्थन करे, तो यह महज आत्म तुष्टि के सिवा और कुछ है। इस कानूनी आधार पर काम करने से हमें सफलता की आशा नहीं थी, इस दशा में भी, जबकि न्याय और सार्व हित का हथियार हमारे हाथ मे था। सासारिक सम्पत्ति, और अधिकार-सत्ता का बल तो हमारे विरोधियों की ओर था

इन सब बातो को ध्यान मे रखते हुए, सैरटौव में हुई नम कमेटी में, हम इस नतीजे पर पहुँचे कि गाँवों मे जमी- श्रौर पुलिस के विरुद्ध मार काट का त्रासमय वातावरण कर दिया जाय श्रौर पूरी शक्ति से न्याय की रक्षा की जाय। लोगों ने मार-काट का जो प्रोग्राम बनाया था वह बहुत श्यक था। लोग गरीबी में बिल्कुल पिस गये थे, श्रौर जोर- र की उन माँगो से बहुत श्रपमानित श्रौर परेशान हो गये थे लगातार उनके सामने पेश की गई थीं। लोगों मे श्रब इतना न रह गया था कि प्रतिकार के लिए वे स्वय ऐसा ढँग श्रख्त्यार ने। ऐसे काम के लिए नई क्रान्तिकारी शक्तियों की जरूरत थी। र मे इन शक्तियो का दौर दौरा खत्म होचुका था। प्रतिक्रिया र कष्टों ने पढे लिखे लोगों की शक्ति श्रौर उनका वह विश्वास चूर कर दिया था जिससे वे देश में काम करने की श्राशा फलते-फूलते देख सकते। क्रान्तिकारी युवकों ने उन लोगों परिश्रम से कोई श्राशा प्रद परिवर्त्तन होते हुए न देखा जो ले जनता में काम कर चुके थे। प्रतिक्रिया की लहर के सामने पने लिए कोई रास्ता न पाकर, बडी बडी जबर्दस्त शक्तियाँ ट हो गईं। इस समय रूस मे सार्वजनिक कामों का बिल्कुल त्मा हो चुका था, इस स्थिति मे प्रतिक्रिया बढ ही सकती थी, ट नहीं।

सौलौयैव ने कहा--सम्राट की मृत्यु से सामाजिक जीवन परिवर्त्तन होगा, श्रौर वातावरण साफ हो जायगा। पढ़े लिखे

उसके इस असभ्य व्यवहार से नाराज होकर मैंने बड़े जोर से फटकार बताई—"चले जाओ यहाँ से।" मैं इस उधेड़-बुन में थी कि साइबेरिया की अपेक्षा मुझे यही तो नहीं भेज दिया गया? मैंने एक सिपाही से लाइब्रेरी से एक पुस्तक लाने को कहा। वह किताब लाकर दे गया। पढ़ते पढ़ते मैं सो गई। सचमुच पौलएड्रा शब्द का अर्थ ठीक था।

तीन दिन तक कोई मुझसे मिल नहीं सका। चौथे दिन मैं कार्लाइल की 'वीर और वीर-पूजा' (Heroes and Hero worship) नाम की पुस्तक पढ़ रही थी कि इन्स्पैक्टर ने मुझे खबर दी कि तुम्हारे भाई-बहिन आये हैं, और उनसे कह दिया गया है कि वे ऐसी बातें करें जिससे बीती हुई बातें ध्यान में न आवें। इसका स्पष्ट अर्थ यह था कि हम सब अपने हृदय की उस आग को दबा दें, जो विगत २० वर्षों के इतिहास से प्रज्वलित हो रही है।

यह बात मेरे काबू के बाहर थी कि मैं अपने हृदय की उन भावनाओं को दबा दूँ, जो अधिकारियों के जोर जुल्म और जेल की असहनीय यातनाओं से मेरे हृदय में उमड़ रही थीं। जेलवालों ने परिवार के लोगों से मिलने का अवसर तो मुझे जरूर दिया, किन्तु इस शर्त्त पर कि, बीती हुई बातों के ऊपर पर्दा डालने की शर्त्त के रूप में, नाटक खेले बिना ही, उसका सारा दृश्य दिखा दें। इस दशा में हमें ऐसा असम्भव और विचित्र नाटक खेलने को विवश किया गया, जो हमारी कल्पना के एक दम बाहर था।

मैं अपने भाई बहिनों के सामने लाई गई। मैंने इन सबको बच्चों की शक्ल में देखा था। अब वहाँ परिपक्व अवस्था का एक स्वस्थ और सुन्दर ऐसा इञ्जीनियर बैठा देखा, जिसने अपने जीवन के कार्यक्षेत्र का राजमार्ग बना लिया था। यह भाई था। उसी अवस्था की ऐसी मोटी ताजी स्त्रियाँ बैठी हुई थी, जो परिवारों की मातायें थीं। मैं वहाँ डिकेन्स के उपन्यास की उस महिला की तरह बैठी हुई थी, जिसने कि, पति के उपस्थित न होने पर, घडी की सुई बारह पर ठहरा दी थी, और जिसकी शादी की पोशाक चिथडों के रूप मे परिणत हो गई। मेरा जीवन २० वर्ष पहले बीत चुका था। मैं भी उस पागल औरत की तरह यही समझ रही थी कि जीवन की घडी मे अब भी बारह बजे हैं।

मैं अपने भाई-बहिनो मे जाकर मिली। मेरे भाई ने अपने हाथों मे मेरे हाथ ले लिये। मैं धीरे धीरे भाई को पहचानने लगी। बातें बहुत मामूली और ऊपरी ही हो पाई थीं कि इन्स्पैक्टर ने कहा कि भेंट का समय समाप्त हो गया।*



---

*वीराफ़िगनर के श्लूसैलबर्ग के साथियों में से अधिकतर मर गये। सन् १६०४ में वीराफ़िगनर २० वर्ष की क़ैद के बाद वहाँ से छोड़ तो दी गई, परन्तु फिर साइबेरिया में निर्वासित कर दी गई। आगे चल कर वहाँ से वह किसी समय रूस में वापस आगई।